"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी.2-22-छत्तीसगढ़ गजट / 38 सि. से. भिलाई. दिनांक 30-05-2001."

पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2013-2015."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## (असाधारण)
## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 18 ] रायपुर, गुरुवार, दिनांक 18 जनवरी 2018 —— पौष 28, शक 1939

नगरीय प्रशासन एवं विकास विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

नया रायपुर, दिनांक 16 जनवरी 2018

### अधिसूचना

क्रमांक एफ 4—14 / 2017 / 18. —— छत्तीसगढ़ नगर पालिक निगम अधिनियम, 1956 (क्र. 23 सन् 1956) की धारा 433 सहपठित धारा 58 की उप—धारा (1) द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, राज्य सरकार, एतद्द्वारा, नगर पालिक निगमों के अधिकारियों और कर्मचारियों के सेटअप, संख्या, नियुक्ति, वेतनमान, भत्ते और सेवा की अन्य शर्तों को विनियमित करने के लिए निम्नलिखित नियम बनाती है, अर्थात् :—

### नियम

1. **संक्षिप्त नाम, विस्तार तथा प्रारंभ.**— (1) ये नियम छत्तीसगढ़ नगर पालिक निगम (अधिकारियों और कर्मचारियों की नियुक्ति तथा सेवा के निबंधन एवं शर्तें) नियम, 2018 कहलायेंगे।

   (2) इसका विस्तार संपूर्ण छत्तीसगढ़ राज्य में होगा।

   (3) ये नियम राजपत्र में इनके प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे।

2. **परिभाषाएं.**— (1) इन नियमों में, जब तक कि संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो,—

   (क) "अधिनियम" से अभिप्राय होगा, छत्तीसगढ़ नगर पालिक निगम अधिनियम, 1956 (क्र. 23 सन् 1956);

   (ख) "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्राय होगा, धारा 58 की उप—धारा (1) के परंतुक के अनुसार, यथास्थिति, मेयर—इन—कौंसिल अथवा आयुक्त;

   (ग) "समिति" से अभिप्राय होगा, अभ्यर्थियों के चयन के लिए मेयर—इन—कौंसिल द्वारा गठित समिति;

   (घ) "डाईंग संवर्ग" से अभिप्राय होगा, नगर निगम स्थापना में स्वीकृत पदों का ऐसा संवर्ग जो निगम में कार्यरत है किन्तु अनुसूची—एक में दर्शित नहीं है;

   (ड.) "अन्य एजेन्सी" से अभिप्राय होगा, राज्य शासन द्वारा निगम के पदों पर सीधी नियुक्ति हेतु विनिर्दिष्ट कोई एजेन्सी;

   (च) "शासन" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ शासन, नगरीय प्रशासन एवं विकास विभाग;

(छ) "धारा" से अभिप्राय होगा, अधिनियम की सुसंगत धारा;

(ज) "अनुसूची" से अभिप्रेत है, इन नियमों से संलग्न अनुसूची।

(2) शब्द और अभिव्यक्तियां, जो इसमें प्रयुक्त है किन्तु परिभाषित नहीं है, के वही अर्थ होंगे जो कि छत्तीसगढ़ नगर पालिक निगम अधिनियम, 1956 (क्र. 23 सन् 1956) में उनके लिये क्रमशः समनुदेशित है।

3. **वर्गीकरण तथा वेतनमान.**– (1) सेवा में सम्मिलित पद ऐसे होंगे, जो अनुसूची–एक में विनिर्दिष्ट हैं :

परन्तु अनुसूची–एक में सम्मिलित पद, जिसके विरूद्ध टिप्पणी कथित है कि वे शासन के अनुमोदन के अध्यधीन हैं, शासन द्वारा ऐसे अनुमोदन प्रदान करने के पश्चात् ही तथा ऐसी तारीख से एवं ऐसी शर्तों पर, यदि कोई हो, जैसा कि शासन इस संबंध में अधिसूचित करे, सम्मिलित समझे जायेंगे।

(2) सेवा में सम्मिलित पदों का वर्गीकरण, उनकी संख्या तथा उससे संबंधित वेतनमान, राज्य सरकार द्वारा समय–समय पर जारी आदेश के अध्यधीन रहते हुए, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा अवधारित किया जायेगा :

परन्तु पदों की संख्या का निर्धारण नगर पालिक निगम के परामर्श से किया जायेगा।

(3) अनुसूची–एक में किसी परिवर्तन के पश्चात्, यदि किसी विद्यमान कर्मचारी का वेतनमान, निम्नतर वेतनमान के अधीन आता है, तो वह, अगले उच्चतर वेतनमान में पदस्थ होने तक अपने वर्तमान वेतनमान में ही वेतन आहरित करता रहेगा; तथा यदि नया वेतनमान उच्चतर हो, तो उसका वेतन, नये वेतनमान में नियत किया जायेगा।

4. **भर्ती का तरीका.**– अनुसूची–दो में अंतर्विष्ट शर्तों के अध्यधीन रहते हुए, सेवा में सम्मिलित पदों को सीधी भर्ती, पदोन्नति अथवा प्रतिनियुक्ति द्वारा भरा जायेगा :

परन्तु यह कि विशेष परिस्थितियों में, नियुक्ति प्राधिकारी के प्रस्ताव पर किसी नगर पालिक निगम के संबंध में राज्य शासन, अनुसूची–दो की शर्तों में उपान्तरण कर सकेगी।

5. **सीधी भर्ती के लिये पात्रता.**– सीधी भर्ती के लिये पात्र होने हेतु अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होगी, अर्थात् :–

(1) आयु :– सीधी भर्ती के लिए, न्यूनतम तथा उच्चतर आयु सीमा तथा उच्चतर आयु सीमा के संबंध में शिथिलीकरण ऐसी होगी, जैसा कि राज्य शासन द्वारा शासकीय सेवा के लिये नियत है।

(2) शैक्षणिक अर्हताएं :– सीधी भर्ती के लिये अपेक्षित शैक्षणिक अर्हतायें, राज्य शासन द्वारा शासकीय सेवा के लिये यथा प्रयोज्य, अनुसूची–तीन के कॉलम (5) में विनिर्दिष्ट अनुसार होंगी।

(3) आरक्षण :–

(क) भर्ती के प्रक्रम पर, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के उपबंध तथा सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा, तद्धीन, जारी निर्देश, लागू होंगे।

(ख) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध) नियम, 1997 के अनुसार महिलाओं के लिये तीस प्रतिशत पद, आरक्षित रखे जायेंगे।

(ग) आरक्षित रिक्तियों को भरते समय, उन अभ्यर्थियों, जो अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों (गैर–क्रीमी–लेयर) से संबंधित हैं, की नियुक्ति के लिए उसी कम में विचार किया जायेगा, जिस क्रम में उनके नाम, नियम 12 के अनुसार तैयार की गई रैंक सूची में आये हों।

(घ) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों (गैर–क्रीमी–लेयर) के उन अभ्यर्थियों को, जिन्हें उनकी प्रशासनिक दक्षता के आधार पर सेवा में नियुक्ति के लिये समिति द्वारा उपयुक्त घोषित किया गया है, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों (गैर–क्रीमी–लेयर) के लिये आरक्षित रिक्तियों पर नियुक्त किया जा सकेगा।

(ङ) निःशक्त (दिव्यांग) अभ्यर्थियों के लिये, पदों को सामान्य प्रशासन विभाग के निर्देशों के अनुसार पद आरक्षित रखे जायेंगे।

6. **अपात्रतायें** .– नियुक्ति के लिए अपात्रतायें निम्नानुसार होंगी :–

(क) अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिए किन्हीं भी साधनों में समर्थन अभिप्राप्त करने का कोई भी प्रयास;

(ख) राज्य सरकार या किसी स्थानीय निकाय की सेवा से भविष्य में नियुक्ति के लिये अयोग्य घोषित एवं सेवा से पदच्युत अभ्यर्थी;

(ग) नैतिक अधमता अंतर्वलित किसी प्रकरण में दोषी साबित या अस्पृश्यता (अपराध) अधिनियम, 1955 (1955 का सं. 22) के अधीन दोषसिद्ध व्यक्ति।

7. **पात्रता या अपात्रता के संबंध में विनिश्चय.**– किसी अभ्यर्थी की पात्रता या अपात्रता के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी का विनिश्चय अंतिम होगा।

8. **सीधी भर्ती के लिये प्रक्रिया.**– (1) जब सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाला पद रिक्त हो तथा नियुक्ति प्राधिकारी को यह प्रतीत होता हो कि पद को निगम के हित में भरा जाना है तो नियुक्ति प्राधिकारी विनिश्चित करेगा कि अभ्यर्थियों का चयन प्रतियोगी परीक्षा अथवा मेरिट के आधार पर किया जाये।

(2) अभ्यर्थियों का चयन, या तो समिति या व्यावसायिक परीक्षा मंडल द्वारा किया जायेगा।

(3) यदि चयन मेरिट के आधार पर किया जाना है तो आयुक्त, विहित प्रारूप में विनिर्दिष्ट समय के भीतर, कम से कम दो प्रादेशिक स्तर के स्थानीय समाचार पत्रों में विज्ञापन के माध्यम से, आवेदन आमंत्रित करेगा।

(4) आवेदन प्राप्त होने पर, आयुक्त, आवेदनों की संवीक्षा करेगा और पात्र अभ्यर्थियों की सूची तैयार करेगा।

(5) चयन समिति, मेरिट के आधार पर या प्रतियोगिता परीक्षा में अभिप्राप्त अंकों के आधार पर अभ्यर्थियों की सूची तैयार करेगी। इस सूची में रिक्त पदों की संख्या से दुगुनी संख्या में अभ्यर्थियों के नाम होंगे। यह सूची, नियुक्ति प्राधिकारी को प्रस्तुत की जाएगी।

(6) नियुक्ति प्राधिकारी, चयन सूची का अनुमोदन करेगा और तद्पश्चात्, उसका प्रकाशन करायेगा तथा ऐसी सूची, निगम में नियुक्ति के लिये उसके प्रकाशन की तारीख से एक वर्ष की कालावधि के लिये विधिमान्य होगीः

परंतु यह कि राज्य शासन, सूची की वैधता में छः माह की अतिरिक्त वृद्धि कर सकेगा।

(7) नियुक्ति प्राधिकारी, अभ्यर्थियों की नियुक्ति उसी कम में करेगा, जिस कम में उनके नाम चयन सूची में आये हों।

(8) चयन सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम सम्मिलित किये जाने से ही उसे नियुक्ति का कोई अधिकार प्राप्त नहीं हो जाता, जब तक कि नियुक्ति प्राधिकारी का ऐसी जांच, जैसा कि वह आवश्यक समझे, करने के पश्चात् यह समाधान नहीं हो जाता कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिये उपयुक्त है।

(9) छत्तीसगढ़ व्यावसायिक परीक्षा मंडल के माध्यम से सीधी भर्ती हेतु चयन :– इन नियमों में अन्तर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी निगम, सीधी भर्ती के लिये छत्तीसगढ़ व्यावसायिक परीक्षा मण्डल के माध्यम से, अभ्यर्थियों का चयन करने विकल्प ले सकेगा। मेयर–इन–कौंसिल द्वारा अनुमोदन होने पर, आयुक्त, व्यावसायिक परीक्षा मण्डल को लिख सकेगा तथा उनकी चयन सूची प्राप्त होने पर, वह मेरिट के अवरोही कम में नियुक्ति करेगा तथा धारा 58 की उप–धारा (1) के खण्ड (तीन) के अधीन आने वाले पदों के संबंध में, राज्य शासन का पूर्व अनुमोदन अभिप्राप्त की जायेगीः

परन्तु यह कि निगम, राज्य शासन के सम्यक् परामर्श पश्चात्, चयन हेतु अन्य एजेंसी को संलग्न कर सकेगा।

(10) डाईंग काडर से संबधित कर्मचारियों की सेवायें, उनके सेवानिवृत्त होने तक जारी रहेगी एवं पदोन्नति प्रक्रिया, उस पद के लिए लागू अनुसार रहेगी।

9. **संविलियन.**– समिति, संविलियन के लिए सभी प्रकरणों की सूक्ष्मता से जांच की जायेगी। पदोन्नति/सीधी भर्ती समिति की अनुशंसा, प्रकरणों की जांच करने के पश्चात् प्राप्त की जायेगी। संविलियन, मेयर–इन–कौंसिल से अनुमोदन उपरांत समान वेतनमान एवं शैक्षणिक योग्यता होने पर ही किया जा सकेगा। तथापि, धारा 58 की उप–धारा (1) के खण्ड (तीन) के अंतर्गत आने वाले पदों के संबंध में राज्य शासन का पूर्व अनुमोदन सम्यक् रूप से प्राप्त किया जायेगा।

10. **परिवीक्षा.**— (1) किसी पद पर सीधी भर्ती के माध्यम से नियुक्त किये गये व्यक्ति को, दो वर्ष की कालावधि के लिये परिवीक्षा पर रखा जायेगा।

(2) नियुक्ति प्राधिकारी, पर्याप्त कारण होने पर, परिवीक्षा की कालावधि ऐसी अवधि तक बढ़ा सकेगा, जो एक वर्ष से अधिक नहीं होगी।

(3) परिवीक्षाधीन व्यक्ति, ऐसा प्रशिक्षण प्राप्त करेगा तथा ऐसी विभागीय परीक्षाएँ उत्तीर्ण करेगा, जैसा कि राज्य शासन, सामान्य या विशेष आदेश द्वारा, समय–समय पर, अवधारित करे।

(4) यदि परिवीक्षा की कालावधि के दौरान या परिवीक्षा के अंत में किसी भी समय यह पाया जाता है कि परिवीक्षाधीन व्यक्ति ने उसको दिये गये अवसर का पूर्ण रूप से उपभोग नहीं किया है या उसने उस स्तर को, जिसकी उससे प्रत्याशा की जाये, प्राप्त नहीं किया है या वह, उसके द्वारा धारित पद के लिए उपयुक्त नहीं है या वह अन्यथा अनुपयुक्त पाया गया है, तो वह कोई विभागीय जाँच किये बिना, पदच्युत किया जा सकेगा।

(5) कोई व्यक्ति, जिसे परिवीक्षा के दौरान या इसके अंत में सेवा से पदच्युत किया गया हो, निगम या शासन से किसी प्रकार के प्रतिकर के लिए पात्र नहीं होगा।

11. **पदोन्नति.**— (1) नियम 4 के उपबंधो के अध्यधीन रहते हुए, अनुसूची–चार में विनिर्दिष्ट समिति, ऐसे पदों पर पदोन्नति के लिए अभ्यर्थियों का चयन करेगी, जैसा कि अनुसूची–चार के कॉलम (2) में दर्शाया गया है।

(2) जब पदोन्नति के माध्यम से भरे जाने हेतु तात्पर्यित पद, रिक्त हो जाता है और नियुक्ति प्राधिकारी की राय में, रिक्त पद को भरा जाना निगम के हित में आव यक है, तो आयुक्त, अनुसूची–चार के कॉलम (3) के अनुसार अधिकारियों/कर्मचारियों की वरिष्ठता सूची, उनकी चरित्रावली अभिलेख, ऐसे कर्मचारियों को दिये गये पुरस्कार/दण्ड के ब्यौरे, तैयार करेगा तथा उसे अनुसूची–चार में विनिर्दिष्ट समिति के समक्ष प्रस्तुत करेगा।

(3) उप–नियम (4) में अन्तर्विष्ट उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, समिति उन सभी कर्मचारियों के मामलों पर विचार करेगी, जिन्होंने उस वर्ष की जनवरी के प्रथम दिन को, अनुसूची–चार के कॉलम (3) में विनिर्दिष्ट उन पदों पर, जिनसे पदोन्नति की जानी है, (चाहे स्थानापन्न रूप में या मूल रूप में), उतने वर्षों की सेवा पूरी कर ली हो, जैसा कि अनुसूची–चार के कॉलम (4) में विनिर्दिष्ट है और जो उप–नियम (4) में अन्तर्विष्ट उपबंधों के अनुसार विचारण क्षेत्र में आते हों :

परन्तु किसी कनिष्ठ व्यक्ति को उससे वरिष्ठ व्यक्ति पर केवल इस आधार पर अधिमान नहीं दिया जाएगा कि उसने सेवा की अपेक्षित अवधि पूर्ण कर ली है।

(4) (क) पदोन्नति के लिए पात्र अभ्यर्थियों का चयन, प्रथम श्रेणी अधिकारियों के संबंध में योग्यता–सह–वरिष्ठता (मेरिट–कम–सीनियरिटी) तथा द्वितीय, तृतीय एवं चतुर्थ श्रेणी अधिकारियों एवं कर्मचारियों के संबंध में वरिष्ठता–सह–उपयुक्तता (सीनियरिटी– सब्जेक्ट–टू फिटनेस) के आधार पर किया जायेगा।

(ख) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों (गैर–क्रीमी–लेयर) के लिए आरक्षण तथा विचारण क्षेत्र, राज्य शासन द्वारा बनाये गये नियमों के अनुसार या इस संबंध में समय–समय पर जारी किये गये निर्देशों के अनुसार होगा।

(5) समिति, ऐसे व्यक्तियों की, जो उप–नियम (3) में वर्णित शर्तों को पूरा करते हों और जो समिति की राय में, पदोन्नति के लिए उपयुक्त हों, सूची तैयार करेगी। यह सूची, चयन सूची तैयार किये जाने की तारीख से एक वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिए पर्याप्त होगी।

(6) सूची में सम्मिलित व्यक्तियों के नाम, अनुसूची–चार के कॉलम (3) में विनिर्दिष्ट पदों पर वरिश्ठता के क्रम में रखे जायेंगे।

(7) समिति, चयन सूची को, समिति की बैठक की तारीख से एक सप्ताह के भीतर नियुक्ति प्राधिकारी को अग्रेषित करेगी।

(8) पदोन्नति द्वारा नियुक्ति, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा उसी कम में की जायेगी, जिस क्रम में उनके नाम सूची में आये हों :

परन्तु यदि नियुक्ति प्राधिकारी, सूची में किसी नाम से सहमत नहीं है तो लिखित में पर्याप्त तथा स्पष्ट कारण देने के पश्चात् ऐसा नाम सूची से हटा सकेगा।

(9) सीधी भर्ती/पदोन्नति के माध्यम से नियुक्ति के लिये प्रस्ताव, संचालनालय के माध्यम से भेजे जायेंगे। संचालनालय, पंद्रह दिवस की अवधि के भीतर राज्य शासन के समक्ष प्रस्ताव को रखेगा।

12. **वरिष्ठता** – निगम के किसी पद पर कार्यरत किसी व्यक्ति की वरिष्ठता, उसके सेवा ग्रहण करने की तारीख के अनुसार अवधारित की जायेगी तथापि, यदि दो या दो से अधिक व्यक्ति, किसी एक ही तारीख को सेवा ग्रहण करते हैं, तो उनकी वरिश्ठता का अवधारण, राज्य शासन के कर्मचारियों के लिए इस संबंध में बनाये गये नियमों और इस संबंध में समय–समय पर जारी निर्देशों के अनुसार किया जाएगा। ऐसा परिवीक्षाधीन व्यक्ति, जिसे परिवीक्षा कालावधि पूर्ण करने के पश्चात् किसी भी कारण से नियमित नहीं किया जा सका हो, उसे अन्य परिवीक्षाधीन कर्मचारियों, जिन्हें पहले नियमित किया जा चुका है, से नीचे रखा जाएगा।

13. उन पदों, जिसमें शासन का अनुमोदन आवश्यक है, पर ऐसा अनुमोदन प्राप्त किये बिना, कोई आदेश जारी नहीं किया जायेगा। यदि आदेश जारी किया जाता है तो ऐसा आदेश, स्वमेव शून्य माना जायेगा।

14. **अधिवार्षिकी आयु** – निगम के कर्मचारियों की अधिवार्षिकी आयु, शासकीय कर्मचारियों के समान होगी।

15. **सेवा की अन्य शर्तें**– (1) निगम, ऐसी प्रक्रिया एवं पद्धति अवधारित करने हेतु सक्षम होगा, जिसके अधीन चिकित्सा उपचार, भविष्य निधि तथा पेंशन का विनिश्चय किया जा सकेगा। सेवा की अन्य शर्तें, जो इन नियमों में उपबंधित नहीं है, ऐसी होंगी, जो कि समतुल्य ग्रेड के शासकीय कर्मचारियों को समय–समय पर लागू होती है।

(2) उप–नियम (1) में अन्तर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी, शासकीय कर्मचारियों को लागू होने वाले समय–समय पर यथा संशोधित निम्नलिखित नियम, निगम के कर्मचारियों को भी लागू होगी, अर्थात्:–

(क) छत्तीसगढ़ मूलभूत नियम (जिल्द (वाल्यूम) एक तथा दो)

(ख) छत्तीसगढ़ यात्रा भत्ता नियम

(ग) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (अवकाश) नियम, 2010

(घ) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (आचरण) नियम, 1965

(ङ) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (वर्गीकरण, नियंत्रण तथा अपील) नियम, 1966

16. **स्थानान्तरण.**– राज्य शासन, अधिनियम की धारा 58 में अन्तर्विष्ट उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, निगम के किसी कर्मचारी को एक निगम से दूसरे निगम में स्थानान्तरित कर सकेगा।

17. **निर्वचन.**– यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोई प्रश्न उद्भूत होता है तो वह राज्य शासन को निर्दिष्ट किया जाएगा जिस पर उसका विनिश्चय अंतिम होगा।

18. **शिथिलीकरण.**– इन नियमों में अन्तर्विष्ट किसी भी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जायेगा कि वह, किसी ऐसे व्यक्ति के मामले में, जिसे ये नियम लागू होते हैं, नियुक्ति प्राधिकारी की युक्तियुक्त तथा न्यायसंगत शक्ति को सीमित करती है, परन्तु यह कि ऐसी कार्यवाही करने के पूर्व, राज्य शासन का पूर्व अनुमोदन, आवश्यक है। राज्य शासन को शिथिलीकरण की शक्ति होगी।

19. **निरसन तथा व्यावृत्ति** – नियम 13 के अध्यधीन रहते हुए, कोई नियम, जो कि इन नियमों के पूर्व प्रवृत्त था, इसके अंतर्गत आने वाले विशयों के संबंध में एतद्द्वारा निरसित हो जायेंगे :

परंतु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन जारी कोई भी आदेश या की गई कार्रवाई, इन नियमों के अधीन जारी आदेश या की गई कार्रवाई समझी जायेगी।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**आर. एक्का**, उप–सचिव.

# अनुसूची–एक
**(नियम 3 देखिये)**

| स. क्र. | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | वेतनमान वेतन बैण्ड एवं ग्रेड वेतन | नियुक्ति प्राधिकारी | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1. | आयुक्त | शासन द्वारा यथा निर्धारित | 1. प्रतिनियुक्ति पर पदस्थापना राज्य शासन द्वारा की जायेगी<br>2. मेयर–इन–कौंसिल<br>3. आयुक्त, नगर पालिक निगम | |
| 2. | अपर आयुक्त | 15600–39100+7600 | | |
| 3. | उपायुक्त | 15600–39100+6600 | | |
| 4. | जोन कमिश्नर | 15600–39100+5400 | | |
| 5. | निगम सचिव | 15600–39100+5400 | | |
| 6. | विधि अधिकारी | 15600–39100+5400 | | |
| 7. | समाज कल्याण अधिकारी | 15600–39100+5400 | | |
| 8. | कार्यालय अधीक्षक | 9300–34800+4300 | | |
| 9. | सहायक कार्यालय अधीक्षक /सहायक ग्रेड–एक | 5200–20200+2800 | | |
| 10. | लेखापाल | 5200–20200+2400 | | |
| 11. | सहायक ग्रेड–दो | 5200–20200+2400 | | |
| 12. | सहायक ग्रेड–तीन | 5200–20200+1900 | | |
| 13. | रिकार्ड कीपर | 5200–20200+2400 | | |
| 14. | दफ्तरी | 4750–7440+1400 | | |
| 15. | भृत्य | 4750–7440+1300 | | |
| 16. | स्टेनोग्राफर ग्रेड–एक | 9300–34800+4400 | | |
| 17. | स्टेनोग्राफर ग्रेड–दो | 9300–34800+4300 | | |
| 18. | स्टेनोग्राफर ग्रेड–तीन | 5200–20200+2800 | | |
| 19. | स्टेनो टायपिस्ट | 5200–20200+1900 | | |
| 20. | प्रोग्रामर (ई–गवर्नेंस ऑफिसर) | 15600–39100+5400 | | |
| 21. | सहायक प्रोग्रामर (एम.आई.एस. एसोसिएट) | 9300–34800+4300 | | |
| 22. | तकनीकी सहायक (जी.आई.एस. एसोसिएट) | 5200–20200+2200 | | |
| 23. | जनसम्पर्क अधिकारी (पी.आर.ओ.) | 15600–39100+5400 | | |
| 24. | सहायक जनसंपर्क अधिकारी | 9300–34800+4200 | | |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| 25. | जनसम्पर्क सहायक | 5200—20200+2200 | | |
| 26. | मुख्य लेखाधिकारी | 15600—39100+6600 | | |
| 27. | लेखाधिकारी | 15600—39100+5400 | | |
| 28. | सहायक लेखाधिकारी | 9300—34800+4300 | | |
| 29. | मुख्य अभियंता | 37400—67000+8700 | | |
| 30. | अधीक्षण अभियंता | 15600—39100+7600 | | |
| 31. | कार्यपालन अभियंता | 15600—39100+6600 | | |
| 32. | सहायक अभियंता | 15600—39100+5400 | | |
| 33. | उप—अभियंता | 9300—34800+4200 | | |
| 34. | मानचित्रकार | 9300—34800+4200 | | |
| 35. | सहायक मानचित्रकार | 5200—20200+2400 | | |
| 36. | समयपाल / कार्य सहायक | 5200—20200+1900 | | |
| 37. | रसायनज्ञ (केमिस्ट) | 9300—34800+4200 | | |
| 38. | मैकेनिक | 5200—20200+2400 | | |
| 39. | वाहन चालक | 5200—20200+1900 | | |
| 40. | इलेक्ट्रिशियन / हेड मिस्त्री | 5200—20200+1900 | | |
| 41. | फिटर | 5200—20200+1900 | | |
| 42. | पम्प ऑपरेटर / पम्प अटैण्डेण्ट / पंप सहायक | 5200—20200+1900 | | |
| 43. | प्लम्बर | 5200—20200+1900 | | |
| 44. | नगर निवेशक | 15600—39100+6600 | | |
| 45. | सहायक नगर निवेशक | 15600—39100+5400 | | |
| 46. | स्वास्थ्य अधिकारी (एम.बी.बी.एस.) | 15600—39100+5400 | | |
| 47. | स्वास्थ्य अधिकारी (गैर एम.बी.बी.एस.) | 15600—39100+5400 | | |
| 48. | सहायक स्वास्थ्य अधिकारी(एम.बी.बी. एस.) | 15600—39100+5400 | | |
| 49. | मुख्य स्वच्छता निरीक्षक | 9300—34800+4400 | | |
| 50. | वरिष्ठ स्वच्छता निरीक्षक | 9300—34800+4200 | | |
| 51. | स्वच्छता निरीक्षक | 5200—20200+2800 | | |
| 52. | स्वच्छता पर्यवेक्षक / सफाई दरोगा | 5200—20200+1900 | | |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| 53. | आयुर्वेदिक चिकित्सा अधिकारी | 15600—39100+5400 | | |
| 54. | राजस्व अधिकारी / संपदा अधिकारी | 15600—39100+5400 | | |
| 55. | सहायक राजस्व अधिकारी | 9300—34800+4200 | | |
| 56. | सम्पत्ति कर अधिकारी | 9300—34800+4400 | | |
| 57. | राजस्व निरीक्षक | 5200—20200+2800 | | |
| 58. | राजस्व उप निरीक्षक | 5200—20200+2200 | | |
| 59. | सहायक राजस्व निरीक्षक | 5200—20200+1900 | | |
| 60. | उद्यान अधिकारी | 15600—39100+5400 | | |
| 61. | उद्यान अधीक्षक / उद्यान सुपरवाईजर | 9300—34800+4300 | | |
| 62. | माली | 4750—7440+1300 | | |
| 63. | वरिष्ठ तैराक प्रशिक्षक | 5200—20200+2800 | | |
| 64. | कनिष्ठ तैराक प्रशिक्षक | 5200—20200+1900 | | |
| 65. | प्राचार्य | 15600—39100+5400 | | |
| 66. | व्याख्याता | 9300—34800+4300 | | |
| 67. | उच्च श्रेणी शिक्षक | 9300—34800+4200 | | |
| 68. | व्यायाम शिक्षक | 9300—34800+4200 | | |
| 69. | सहायक शिक्षक | 5200—20200+1900 | | |
| 70. | प्रयोगशाला सहायक | 5200—20200+1800 | | |
| 71. | ग्रंथपाल | 5200—20200+1900 | | |
| 72. | उद्यान निरीक्षक | 5200—20200+2800 | | |
| 73. | पटवारी | 5200—20200+2400 | | |
| 74. | भवन निरीक्षक | 9300—34800+4200 | | |
| 75. | सामुदायिक संगठक | 9300—34800+4200 | | |
| 76. | पर्यावरण अधिकारी | 15600—39400+5400 | | |
| 77. | सहायक पर्यावरण अधिकारी | 9300—34800+4300 | | |

टीप— 1. किसी संवर्ग में स्वीकृत पदों की संख्या, शासन द्वारा अनुमोदित सेट—अप के अनुसार होगी।

2. वेतन बैंड 9300—34800+4400 ग्रेड पे एवं इससे उच्च ग्रेड वेतन वाले पद, मेयर—इन—कौंसिल की प्राधिकारिता के अधीन होंगे।

## अनुसूची –दो
**(नियम 4 देखिये)**

| स. क्र. | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | भरे जाने वाले कर्तव्य पदों की संख्या का प्रतिशत | | | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|
| | | सीधी भर्ती द्वारा [नियम 8(1) देखिये] | पदोन्नति द्वारा [नियम 11(1) देखिये] | अन्य सेवाओं से व्यक्तियों के स्थानांतरण द्वारा या प्रतिनियुक्ति पर (नियम 16 देखिये) | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| 1. | आयुक्त | – | – | भारतीय प्रशासनिक सेवा के अधिकारी के स्थानांतरण द्वारा अथवा राज्य प्रशासनिक सेवा के अधिकारी की प्रतिनियुक्ति द्वारा अथवा अन्य सेवा के अधिकारी की प्रतिनियुक्ति द्वारा | |
| 2. | अपर आयुक्त | – | – | 100% राज्य प्रशासनिक सेवा/विभागीय/नगरपालिका सेवा के अधिकारी | |
| 3. | उपायुक्त | – | 75% | 25% राज्य प्रशासनिक सेवा/विभागीय नगरपालिका सेवा के अधिकारी | |
| 4. | जोन कमिश्नर | – | – | राज्य प्रशासनिक सेवा/ विभागीय/ नगरपालिका सेवा के अधिकारी | |
| 5. | निगम सचिव | – | 100% | – | |
| 6. | विधि अधिकारी | 100% | – | – | |
| 7. | समाज कल्याण अधिकारी | 100% | – | – | |
| 8. | कार्यालय अधीक्षक | – | 100% | – | |
| 9. | सहायक कार्यालय अधीक्षक/सहायक ग्रेड–एक | – | 100% | – | |
| 10. | लेखापाल | – | 100% | – | |
| 11. | सहायक ग्रेड–दो | – | 100% | – | |
| 12. | सहायक ग्रेड–तीन | 75% | 25% | – | |
| 13. | रिकार्ड कीपर | – | 100% | – | |
| 14. | दफ्तरी | – | 100% | – | |
| 15. | भृत्य | 100% | – | – | |
| 16. | स्टेनोग्राफर ग्रेड–एक | – | 100% | – | |
| 17. | स्टेनोग्राफर ग्रेड–दो | – | 100% | – | |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 18. | स्टेनोग्राफर ग्रेड--तीन | 67% | 33% | — | |
| 19. | स्टेनो टायपिस्ट | 100% | — | — | |
| 20. | प्रोग्रामर(ई गवर्नेस ऑफिसर) | 50% | 50% | — | |
| 21. | सहायक प्रोग्रामर (एम.आई.एस. एसोसिएट) | 100% | — | — | |
| 22. | तकनीकी सहायक (जी.आई.एस. एसोसिएट) | 100% | — | — | |
| 23. | जनसम्पर्क अधिकारी (पी.आर. ओ) | 50% | 50% | — | |
| 24. | सहायक जनसंपर्क अधिकारी | 50% | 50% | — | |
| 25. | जनसम्पर्क सहायक | 100% | — | — | |
| 26. | मुख्य लेखाधिकारी | — | 100% | — | |
| 27. | लेखाधिकारी | — | 100% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |
| 28. | सहायक लेखाधिकारी | 75% | 25% | — | |
| 29. | मुख्य अभियंता | — | 100% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |
| 30. | अधीक्षण अभियंता | — | 100% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |
| 31. | कार्यपालन अभियंता | — | 100% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |
| 32. | सहायक अभियंता | — | 73% | 27% | |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 33. | उप अभियंता | 95% | 5% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |
| 34. | मानचित्रकार | — | 100% | — | |
| 35. | सहायक मानचित्रकार | 100% | — | — | |
| 36. | समयपाल / कार्य सहायक | 100% | — | — | |
| 37. | रसायनज्ञ (केमिस्ट) | 100% | — | — | |
| 38. | मैकेनिक | 100% | — | — | |
| 39. | वाहन चालक | 100% | — | — | |
| 40. | इलेक्ट्रिशियन / हेड मिस्त्री | 100% | — | — | |
| 41. | फिटर | 100% | — | — | |
| 42. | पम्प ऑपरेटर / पम्प अटैण्डेण्ट / | 100% | — | — | |
| 43. | पंप सहायक | 100% | — | — | |
| 44. | प्लम्बर | 100% | — | — | |
| 45. | नगर निवेशक | — | 100% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |
| 46. | सहायक नगर निवेशक | 50% | — | 50% | |
| 47. | स्वास्थ्य अधिकारी | — | 100% | — | |
| 48. | सहायक स्वास्थ्य अधिकारी | 100% | — | — | |
| 49. | मुख्य स्वच्छता निरीक्षक | — | 100% | — | |
| 50. | वरिष्ठ स्वच्छता निरीक्षक | — | 100% | — | |
| 51. | स्वच्छता निरीक्षक | 50% | 50% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 52. | स्वच्छता पर्यवेक्षक / सफाई दरोगा | 100% | — | — | |
| 53. | आयुर्वेदिक चिकित्सा अधिकारी | 100% | — | — | |
| 54. | राजस्व अधिकारी / संपदा अधिकारी | — | 100% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |
| 55. | सहायक राजस्व अधिकारी | — | 100% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |
| 56. | सम्पत्ति कर अधिकारी | — | 100% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |
| 57. | राजस्व निरीक्षक | 50% | 50% | — | |
| 58. | राजस्व उप निरीक्षक | — | 100% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |
| 59. | सहायक राजस्व निरीक्षक | 75% | 25% | — | |
| 60. | उद्यान अधिकारी | — | 100% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |
| 61. | उद्यान अधीक्षक / उद्यान पर्यवेक्षक | — | 100% | — | |
| 62. | माली | 100% | — | — | |
| 63. | वरिष्ठ तैराक प्रशिक्षक | — | 100% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |
| 64. | कनिष्ठ तैराक प्रशिक्षक | 100% | — | — | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 65. | प्राचार्य | — | 100% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |
| 66. | व्याख्याता | — | 100% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |
| 67. | उच्च श्रेणी शिक्षक | — | 100% | — | यदि पदों को नहीं भरा जा सका है तो अन्य सेवा से पदस्थापना की जायेगी |
| 68. | व्यायाम शिक्षक | 100% | — | — | |
| 69. | सहायक शिक्षक | 100% | — | — | |
| 70. | प्रयोगशाला सहायक | 100% | — | — | |
| 71. | ग्रंथपाल | 100% | — | — | |
| 72. | भवन निरीक्षक | 100% | — | — | |
| 73. | उद्यान निरीक्षक | 100% | — | — | |
| 74. | पटवारी | 100% | — | — | |
| 75. | सामुदायिक संगठक | 100% | — | — | |
| 76. | पर्यावरण अधिकारी | — | 100% | — | |
| 77. | सहायक पर्यावरण अधिकारी | 100% | — | — | |

## अनुसूची–तीन
**(नियम 5 देखिये)**

| स. क्र. | पद का नाम | न्यूनतम आयु सीमा | अधिकतम आयु सीमा | विहित शैक्षणिक अर्हताएँ |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| 1. | विधि अधिकारी | 21 वर्ष | 30 वर्ष (छत्तीसगढ़ के मूल निवासी के लिए 35 वर्ष) | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से विधि में उपाधि |
| 2. | समाज कल्याण अधिकारी | –तदैव– | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से एम.एस.डब्ल्यू. में स्नातकोत्तर उपाधि। |
| 3. | सहायक ग्रेड–तीन | 18 वर्ष | –तदैव– | **(1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण,<br>अथवा<br>पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा के साथ किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यक्रम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण।<br>(2) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एन्ट्री ऑपरेटर/ प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/प्रमाणपत्र।<br>(3) कम्प्यूटर में हिन्दी टाईप लेखन में 5,000 की (Key) डिप्रेशन प्रति घंटे की गति (गति के लिए कौशल परीक्षा ली जाएगी)।** |
| 4. | भृत्य | –तदैव– | –तदैव– | आठवीं कक्षा उत्तीर्ण। |
| 5. | शीघ्रलेखक ग्रेड–तीन | –तदैव– | –तदैव– | **(1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण,<br>अथवा<br>पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा के साथ किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यकम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण।<br>(2) किसी मान्यता प्राप्त मंडल/संस्था/शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) मुद्रलेखन परिषद् से :–<br>(क) शीघ्रलेखक (हिन्दी) के लिये– हिन्दी शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) प्रमाणपत्र परीक्षा उत्तीर्ण एवं शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) में 100 शब्द प्रति मिनट की गति (गति के लिये कौशल परीक्षा ली जायेगी)।<br>(ख) शीघ्रलेखक (अंग्रेजी) के लिए–<br>अंग्रेजी शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) प्रमाण पत्र परीक्षा उत्तीर्ण एवं शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) में 100 शब्द प्रति मिनट की गति (गति के लिए कौशल परीक्षा ली जायेगी)।<br>(ग) द्विभाषी शीघ्रलेखक के लिए–<br>ऊपर खण्ड (क) तथा (ख) में विनिर्दिष्ट अनुसार हिन्दी एवं अंग्रेजी शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) पाठ्यक्रम प्रमाणपत्र उत्तीर्ण तथा** |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| | | | | **शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) में 100 शब्द प्रति मिनट की गति (गति के लिए कौशल परीक्षा ली जायेगी)**<br>**(3) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एन्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/प्रमाण पत्र तथा डाटा एन्ट्री की 10,000 की (Key) डिप्रेशन प्रति घंटे की गति (गति के लिए कौशल परीक्षा ली जायेगी)।** |
| 6. | स्टेनो टायपिस्ट | –तदैव– | –तदैव– | **(1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से (10+2) परीक्षा उत्तीर्ण,**<br>**अथवा**<br>**पुरानी हायर सेकेण्डरी परीक्षा के साथ किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक पाठ्यकम की प्रथम वर्ष परीक्षा उत्तीर्ण।**<br>**(2) हिन्दी शीघ्रलेखन (शार्टहैण्ड) में 60 शब्द प्रति मिनट की गति (गति के लिए कौशल परीक्षा ली जायेगी)।**<br>**(3) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/ प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा/प्रमाणपत्र तथा डाटा एण्ट्री की 5,000 की (Key) डिप्रेशन प्रति घंटे की गति (गति के लिए कौशल परीक्षा ली जायेगी)** |
| 7. | प्रोग्रामर (ई गवर्नेस ऑफिसर) | –तदैव– | –तदैव– | बी.ई/बी.टेक/आई.टी. या कम्प्यूटर साईंस अथवा सूचना प्रौद्योगिकी में प्रथम श्रेणी या समतुल्य श्रेणी अथवा एम.सी.ए./एम.एस.सी. /आई.टी./ कम्प्यूटर साईंस/ सूचना प्रौद्योगिकी में स्नातकोत्तर उपाधि |
| 8. | सहायक प्रोग्रामर (एम.आई.एस. एसोसिएट) | 21 वर्ष | –तदैव– | बी.ई/बी.टेक/बी.एस.सी.(इंजी.) में प्रथम श्रेणी में स्नातक, 60% अंकों या समतुल्य श्रेणी सहित<br>अथवा<br>एम.सी.ए. / एम.सी.एम. / सूचना प्रौद्योगिकी में स्नातकोत्तर भौतिकशास्त्र/ गणित/ सांख्यिकी/ ऑपरेशन रिसर्च/अर्थशास्त्र/एम.एस.सी. कम्प्यूटर साईंस में प्रथम श्रेणी सहित/एम.ए. या स्नातक, 60% अंकों या समतुल्य श्रेणी सहित<br>अथवा<br>बी.सी.ए./बी.सी.एम./सूचना प्रौद्योगिकी में स्नातक, भौतिकशास्त्र/ गणित/ सांख्यिकी/ ऑपरेशन रिसर्च/ अर्थशास्त्र/ बी.एस.सी./ बी.ए.कम्प्यूटर साईंस/ कम्प्यूटर एप्लीकेशन में स्नातकोत्तर डिप्लोमा या न्यूनतम प्रतिशत अंक या समतुल्य श्रेणी |
| 9. | तकनीकी सहायक (जी. आई.एस. एसोसिएट) | –तदैव– | –तदैव– | (क) इंजीनियरिंग प्रौद्योगिकी/नॉन इंजीनियरिंगः– किसी मान्यता प्राप्त पालीटेक्निक संस्थान से संबंधित विषय में द्वितीय श्रेणी में पत्रोपाधि<br>अथवा<br>औद्योगिक प्रशिक्षण संस्था से संबंधित ट्रेड में सक्षमता प्रमाण पत्र तथा न्यूनतम पांच वर्ष का कार्यानुभव।<br>अथवा |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| | | | | (ख) विज्ञान – किसी मान्यता प्राप्त संस्था से द्वितीय श्रेणी में स्नातक उपाधि। |
| 10. | जनसम्पर्क अधिकारी (पी.आर.ओ.) | –तदैव– | –तदैव– | 1. किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातकोत्तर उपाधि<br>2. किसी मान्यता प्राप्त संस्था से फोटोग्राफी में पत्रोपाधि<br>3. पत्रकारिता में उपाधि/पत्रोपाधि के साथ 3 वर्ष का कार्यानुभव |
| 11. | सहायक जनसंपर्क अधिकारी (पी.आर.ओ.) | –तदैव– | –तदैव– | 1. किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातकोत्तर उपाधि<br>2. किसी मान्यता प्राप्त संस्था से फोटोग्राफी में पत्रोपाधि<br>3. पत्रकारिता में उपाधि/पत्रोपाधि के साथ 3 वर्ष का कार्यानुभव |
| 12. | जनसम्पर्क सहायक | 18 वर्ष | –तदैव– | 1. किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातकोत्तर उपाधि<br>2. किसी मान्यता प्राप्त संस्था से फोटोग्राफी में पत्रोपाधि |
| 13. | सहायक लेखाधिकारी | 21 वर्ष | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से वाणिज्य में स्नातक उपाधि तथा पी.जी.डी.सी.ए. |
| 14. | उप अभियंता | –तदैव– | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से सिविल/मैकेनिकल/विद्युत में त्रिवर्षीय पत्रोपाधि या समकक्ष अर्हता<br>अथवा<br>किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से बी.ई. की उपाधि (ऐसे डिग्रीधारी को प्राथमिकता नहीं दी जायेगी) |
| 15. | सहायक मानचित्रकार | 18 वर्ष | –तदैव– | वास्तुकला में पत्रोपाधि<br>अथवा<br>औद्योगिक प्रशिक्षण संस्थान से सिविल अभियांत्रिकी में मानचित्रकारिता में प्रमाणपत्र<br>अथवा<br>सर्वेक्षण का व्यावसायिक प्रमाणपत्र (सर्वेयर व्यवसाय प्रमाणपत्र)<br>अथवा<br>इंडस्ट्रीयल कौंसिल ऑफ वोकेशनल ट्रेनिंग (त्रिवर्षीय) से प्रशिक्षुता प्रमाणपत्र |
| 16. | समयपाल/कार्य सहायक | –तदैव– | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से हायर सेकेण्डरी उत्तीर्ण<br>(2) किसी मान्यता प्राप्त पॉलिटेक्नीक संस्थान से ट्रेसर पाठ्यक्रम में पत्रोपाधि |
| 17. | रसायनज्ञ (केमिस्ट) | –तदैव– | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से बी.एससी. उपाधि |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| 18. | मैकेनिक | –तदैव– | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण<br>(2) किसी मान्यता प्राप्त औद्योगिक प्रशिक्षण संस्थान से मोटर मैकेनिक ट्रेड में प्रमाणपत्र |
| 19. | वाहन चालक | –तदैव– | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से आठवीं कक्षा उत्तीर्ण<br>(2) हल्के एवं भारी मोटर का लाईसेंस होना चाहिये |
| 20. | इलेक्ट्रिशियन / हेड मिस्त्री | –तदैव– | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण<br>(2) औद्योगिक प्रशिक्षण संस्थान से इलेक्ट्रिशियन ट्रेड में प्रमाणपत्र। |
| 21. | फिटर | –तदैव– | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण<br>(2) औद्योगिक प्रशिक्षण संस्थान से फिटर ट्रेड में प्रमाणपत्र |
| 22. | पम्प ऑपरेटर / पम्प अटैण्डेण्ट / पंप सहायक | –तदैव– | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण<br>(2) औद्योगिक प्रशिक्षण संस्थान से इलेक्ट्रिशियन ट्रेड में प्रमाणपत्र |
| 23. | प्लम्बर | –तदैव– | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण<br>(2) औद्योगिक प्रशिक्षण संस्थान से प्लम्बर ट्रेड में प्रमाणपत्र |
| 24. | सहायक नगर निवेशक | 21 वर्ष | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से नगर निवेश में स्नातकोत्तर उपाधि |
| 25. | सहायक स्वास्थ्य अधिकारी | –तदैव– | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से एम.बी.बी.एस. की उपाधि |
| 26. | स्वच्छता निरीक्षक | –तदैव– | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से जीव विज्ञान में बी.एससी. की उपाधि तथा किसी मान्यता प्राप्त संस्था से स्वच्छता निरीक्षक पाठ्यक्रम में पत्रोपाधि |
| 27. | स्वच्छता पर्यवेक्षक / सफाई दरोगा | 18 वर्ष | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त मंडल से विज्ञान विषय सहित हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिये |
| 28. | आयुर्वेदिक चिकित्सा अधिकारी | 21 वर्ष | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से बी.ए.एम.एस. उपाधि |
| 29. | राजस्व निरीक्षक | –तदैव– | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातकोत्तर उपाधि एवं किसी मान्यता प्राप्त संस्था से कम्प्यूटर एप्लीकेशन में उपाधि अथवा पत्रोपाधि |
| 30. | सहायक राजस्व निरीक्षक | 18 वर्ष | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण<br>(2) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से कम्प्यूटर एप्लीकेशन में उपाधि / पत्रोपाधि होना चाहिये |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
|---|---|---|---|---|
| 31. | उद्यान अधीक्षक / उद्यान पर्यवेक्षक | 21 वर्ष | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त कृषि विश्वविद्यालय से उद्यानिकी में उपाधि |
| 32. | माली | 18 वर्ष | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण<br>(2) किसी मान्यता प्राप्त संस्था से उद्यानिकी में प्रमाणपत्र |
| 33. | कनिष्ठ तैराक प्रशिक्षक | –तदैव– | –तदैव– | (1) किसी मान्यता प्राप्त मंडल से विज्ञान सहित हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण<br>(2) भारतीय खेल प्राधिकरण से तैराकी में प्रमाणपत्र |
| 34. | व्यायाम शिक्षक | –तदैव– | –तदैव– | एक विषय के रूप में शारीरिक शिक्षा सहित किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से उपाधि |
| 35. | सहायक शिक्षक | –तदैव– | –तदैव– | मान्यता प्राप्त मंडल से हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण एवं बी.टी.आई. प्रशिक्षण तथा कम्प्यूटर एप्लीकेशन में पत्रोपाधि होना चाहिये |
| 36. | प्रयोगशाला सहायक | –तदैव– | –तदैव– | मान्यता प्राप्त मंडल से विज्ञान सहित हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण होना चाहिये |
| 37. | ग्रंथपाल | 21 वर्ष | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से पुस्तकालय विज्ञान में उपाधि |
| 38. | उद्यान निरीक्षक | –तदैव– | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त कृषि विश्वविद्यालय से उद्यानिकी में उपाधि |
| 39. | पटवारी | 18 वर्ष | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त मंडल से हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण तथा किसी मान्यता प्राप्त संस्था से कम्प्यूटर एप्लीकेशन में प्रमाण पत्र होना चाहिये |
| 40. | भवन निरीक्षक | –तदैव– | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त संस्था से सिविल इंजीनियरिंग में पत्रोपाधि |
| 41. | सामुदायिक संगठक | 21 वर्ष | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक उपाधि |
| 42. | सहायक पर्यावरण अधिकारी | –तदैव– | –तदैव– | किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से पर्यावरण में बी. टेक. की उपाधि |

अनुसूची – चार
**(नियम 11 देखिये)**

| स. क्र. | **पद जिस पर पदोन्नति की जानी है** | **पद जिससे पदोन्नति की जानी है** | कॉलम (2) में उल्लिखित पदों में पदोन्नति के लिये, कॉलम (3) में उल्लिखित पदों पर सेवा का न्यूनतम वर्ष |
|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) |
| 1. | उपायुक्त | सचिव, निगम / राजस्व अधिकारी | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 2. | निगम सचिव | कार्यालय अधीक्षक | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 3. | कार्यालय अधीक्षक | सहायक कार्यालय अधीक्षक / सहायक ग्रेड – एक | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 4. | सहायक कार्यालय अधीक्षक / सहायक ग्रेड–एक | सहायक ग्रेड–दो / लेखापाल / रिकार्ड कीपर | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 5. | लेखापाल | सहायक ग्रेड–तीन | 5 वर्ष का कार्यानुभव एवं लेखा प्रशिक्षित |
| 6. | सहायक ग्रेड–दो | सहायक ग्रेड–तीन | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 7. | सहायक ग्रेड–तीन | ऐसे चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी, जो हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण हो। | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 8. | रिकार्ड कीपर | सहायक ग्रेड–तीन | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 9. | दफ्तरी | भृत्य | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 10. | शीघ्रलेखक ग्रेड–एक | शीघ्रलेखक ग्रेड–दो | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 11. | शीघ्रलेखक ग्रेड–दो | शीघ्रलेखक ग्रेड–तीन | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 12. | शीघ्रलेखक ग्रेड–तीन | स्टेनो टायपिस्ट | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 13. | प्रोग्रामर (ई गवर्नेंस आफिसर) | सहायक प्रोग्रामर (एम.आई.एस. एसोसिएट) | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 14. | जनसंपर्क अधिकारी (पी.आर. ओ.) | सहायक जनसंपर्क अधिकारी | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 15. | सहायक जनसंपर्क अधिकारी | जनसंपर्क सहायक | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 16. | मुख्य लेखाधिकारी | लेखाधिकारी | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 17. | लेखाधिकारी | सहायक लेखा अधिकारी | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 18. | सहायक लेखाधिकारी | लेखापाल | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 19. | मुख्य अभियंता | अधीक्षण अभियंता | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 20. | अधीक्षण अभियंता | कार्यपालन अभियंता (सिविल / मेकनिकल / विद्युत) | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 21. | कार्यपालन अभियंता | सहायक अभियंता (सिविल / मेकनिकल / विद्युत) | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 22. | सहायक अभियंता | उप अभियंता / मानचित्रकार | 10 वर्ष का कार्यानुभव |
| 23. | उप अभियंता | कार्य सहायक / समयपाल | 10 वर्ष का कार्यानुभव |
| 24. | मानचित्रकार | सहायक मानचित्रकार | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 25. | स्वास्थ्य अधिकारी (एम.बी.बी. एस.) | सहायक स्वास्थ्य अधिकारी (एम.बी.बी.एस.) | 5 वर्ष का कार्यानुभव |

| (1) | (2) | (3) | (4) |
|---|---|---|---|
| 26. | स्वास्थ्य अधिकारी (गैर एम. बी.बी.एस.) | मुख्य स्वच्छता निरीक्षक | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 27. | मुख्य स्वच्छता निरीक्षक | वरिष्ठ स्वच्छता निरीक्षक | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 28. | वरिष्ठ स्वच्छता निरीक्षक | स्वच्छता निरीक्षक | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 29. | स्वच्छता निरीक्षक | स्वच्छता पर्यवेक्षक / सफाई दरोगा | 5 वर्ष का कार्यानुभव एवं मान्यता प्राप्त संस्था से संबंधित विषय में पत्रोपाधि धारक को प्राथमिकता दी जायेगी |
| 30. | राजस्व अधिकारी / संपदा अधिकारी | सहायक राजस्व अधिकारी / संपत्ति कर अधिकारी | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 31. | सहायक राजस्व अधिकारी | राजस्व निरीक्षक | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 32. | सम्पत्ति कर अधिकारी | राजस्व निरीक्षक | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 33. | राजस्व निरीक्षक | राजस्व उप–निरीक्षक | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 34. | राजस्व उप–निरीक्षक | सहायक राजस्व निरीक्षक | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 35. | सहायक राजस्व निरीक्षक | ऐसे चतुर्थ श्रेणी कर्मचारी, जो हायर सेकेण्डरी परीक्षा उत्तीर्ण हों | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 36. | उद्यान अधिकारी | उद्यान अधीक्षक | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 37. | उद्यान अधीक्षक | उद्यान निरीक्षक | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 38. | वरिष्ठ तैराक प्रशिक्षक | कनिष्ठ तैराक प्रशिक्षक | 5 वर्ष का कार्यानुभव |
| 39. | प्राचार्य | व्याख्याता | शिक्षा विभाग में प्रचलित प्रावधानों के अनुसार |
| 40. | व्याख्याता | उच्च श्रेणी शिक्षक / .प्रधानपाठक | शिक्षा विभाग में प्रचलित प्रावधानों के अनुसार |
| 41. | उच्च श्रेणी शिक्षक | सहायक शिक्षक | शिक्षा विभाग में प्रचलित प्रावधानों के अनुसार |
| 42. | पर्यावरण अधिकारी | सहायक पर्यावरण अधिकारी | सहायक पर्यावरण अधिकारी के रूप में 5 |
| 43. | नगर निवेशक | सहायक नगर निवेशक | 5 वर्ष का कार्य अनुभव |

टीप :— (1) लेखापाल के पद, सर्वप्रथम सहायक ग्रेड–तीन से भरे जायेंगे। तत्पश्चात्, सहायक ग्रेड–दो के पद, सहायक ग्रेड–तीन से भरे जायेंगे। तत्पश्चात् रिकार्ड कीपर के पद, भरे जायेंगे।

(2) सर्वप्रथम सहायक ग्रेड–तीन के पदों को तथा तत्पश्चात् सहायक राजस्व निरीक्षक के पदों को चतुर्थ श्रेणी कर्मचारियों की पदोन्नति के माध्यम से भरा जायेगा।

## मेयर इन कौंसिल/आयुक्त के अधीन पदों के लिए समिति
**[नियम 8 (4) तथा 11(1) देखिये]**

## सीधी भर्ती एवं पदोन्नति के लिए समिति

(एक) मेयर–इन–कौंसिल की प्राधिकारिता के अधीन पदस्थापना हेतु :–

| | | | |
|---|---|---|---|
| (1) | आयुक्त | – | अध्यक्ष |
| (2) | संबंधित विभागाध्यक्ष | – | सदस्य |
| (3) | संचालक, नगरीय प्रशासन एवं विकास का नामिती जो उप संचालक की श्रेणी से निम्न का नहीं होगा | – | सदस्य |
| (4) | आयुक्त द्वारा नामांकित अधिकारी | – | सदस्य सचिव एवं संयोजक |

(दो) आयुक्त की प्राधिकारिता के अधीन पदस्थापना हेतु :–

| | | | |
|---|---|---|---|
| (1) | अपर आयुक्त या उपायुक्त | – | अध्यक्ष |
| (2) | संबंधित विभागाध्यक्ष (जहाँ पद भरा जाना है) | – | सदस्य |
| (3) | आयुक्त द्वारा नामांकित अन्य विभागाध्यक्ष | – | सदस्य |
| (4) | आयुक्त द्वारा नामांकित अधिकारी | – | सदस्य सचिव एवं संयोजक |

नया रायपुर, दिनांक 16 जनवरी 2018

क्रमांक एफ 4–14/2017/18. — भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 4–14/2017/18, दिनांक 16–01–2018 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**आर. एक्का,** उप–सचिव.

Naya Raipur, the 16th January 2018

NOTIFICATION

No. F 4- 14/2017/18. — In exercise of the powers conferred by sub-section (1) of Section 58 read with Section 433 of the Chhattisgarh Municipal Corporation Act, 1956 (No.23 of 1956), for regulation of the set-up, strength, appointment, pay-scale, allowances and other conditions of service of officers and employees of the Municipal Corporations, the State Government hereby makes the following rules, namely :-

RULES

1. **Short title, extent and commencement.**-(1) These rules may be called the Chhattisgarh Municipal Corporation (Appointment and Terms and Conditions of Service of Officers and Employees) Rules, 2018.

(2) It shall extend to the whole State of Chhattisgarh.

(3) These rules shall come into force from the date of their publication in the Official Gazette.

2. **Definitions.**-(1) In these rules, unless required otherwise by the context,—

(a) "Act" shall mean the Chhattisgarh Municipal Corporation Act, 1956 (No.23 of 1956);

(b) "Appointing Authority" shall mean the Mayor-in-Council or the Commissioner, as the case may be in terms of the proviso to sub-section (1) of Section 58;

(c) "Committee" shall mean the Committee constituted by the Mayor-in-Council for selection of the candidates;

(d) "Dying Cadre" shall mean such category of the sanctioned posts in the set-up of the Corporation as is working in the Corporation but not reflected in Schedule-I;

(e) "Other Agency" shall mean any agency specified by the State Government for direct appointment to the posts in the Corporation;

(f) "Government" means the Government of Chhattisgarh, Urban Administration and Development Department;

(g) "Section" shall mean the relevant Section of the Act;

(h) "Schedule" means the Schedule appended to these rules.

(2) Words and expressions used herein, but not defined shall have the same meaning as respectively assigned to them in the Chhattisgarh Municipal Corporation Act, 1956 (No. 23 of 1956).

3. **Categorization and Pay Scales.** — (1) The posts included in the service shall be such as are specified in Schedule-I :

Provided that the posts included in Schedule-I against which a remark is stated are subject to the approval of the Government, shall be deemed as included, only after such approval is granted by the Government and from such date and on such conditions, if any, as the Government may notify in this regard.

(2) The categorization of posts included in the service, their strength and the related pay-scales shall be determined by the appointing authority subject to the orders issued by the State Government from time to time:

Provided, that the strength shall be determined in consultation with the Municipal Corporation.

(3) Subsequent to any change in Schedule-I, if the pay-scale of an existing employee falls under a lower scale, he shall continue to draw his present pay scale till he gets posted in the higher pay scale; and if the new pay scale is higher, his pay shall be fixed in the new scale.

